चित सु चित जब मिले, तब तन थंडा होय।
तुका मिलना जिन्ह सुं, ऐसा विरला कोय ॥२२॥
चित्त मिले तो सब मिले, नहिं तो फुकट[1] संग।
पानी पथर एक ही ठोर, कोर न भीजे अंग ॥२३॥
तुका संगत तिन से कहिए, जिन से सुख दुनाए।
दुर्जन तेरा मू काला, थीतो प्रेम घटाए[2] ॥२४॥
तुका मिलना तो भला, मन सूं मन मिल जाय।
उपर उपर माटी घासनी, उन को को न वराय ॥२५॥
तुका कुटुंब छोरे रे लरके[3], जोरो सिर मुंडाय।
जब ते इच्छा नहिं मुई, तब तूं किया काय ॥२६॥
तुका इच्छा मीट नहिं तो, काहा करे जटा खाक।
मथीया[4] गोलाडार दिया तो, नहिं मिले फेर न ताक[5] ॥२७॥
ब्रीद मेरे साइयां को, तुका चलावे पास।
सुरा सोहि लरे हम से, छोरे तन की आस ॥२८॥
कहे तुका भला भया, हुआ संतन का दास।
क्या जानूं केते मरता, न मिटती मन की आस ॥२९॥
तुका और मिठाई क्या करूँ, पाले विकार पिंड।
राम कहावे सो भली रूखी, माखन खीर खांड ॥३०॥

इस पूर्वोक्त रचना के सिवा श्रीतुकाराम जी ने कुछ पद भी हिंदी भाषा में लिखे हैं। पर इन के विषय में सब विद्वानों का एक मत नहीं है। कुछ-कुछ अभंग संग्रहों में न मिलने के कारण कुछ विद्वान् इन्हें क्षेपक मानते हैं। हिंदी की रचना थोड़ी ही होने के कारण इस बात का निर्णय करना कठिन है कि ये तुकाराम जी के ही रचे हुए हैं या अन्य किसी के। पर बहुत संभव यही है कि ये तुकाराम जी के ही होंगे। नमूने के लिए कुछ पद नीचे दिए जाते हैं।

(१)

क्या गाऊं कोई सुननेवाला। देखें तो सब ही जग भूला ॥१॥
खेलौं अपने रामहिं सात। जैसी वैसी करिहौं मात ॥२॥
काहां से लाऊं मधुरा बानी। रीझे ऐसी लोक बिरानी ॥३॥
गिरिधरलाल तो भाव का भूका। राग कला नहिं जानत तुका ॥४॥

(२)

आपें तरे त्याकी कोन बराई। औरन कूं भलो नाम धराई ॥१॥
काहे भूमि इतना भार राखे। दुहत धेनु नहिं दूधहि चाखे ॥२॥

---

[1] व्यर्थ [2] दोहरा नं० १६ देखो। केवल एक शब्द का फ़र्क़ है। [3] लड़के [4] मक्खन का मथा हुआ। [5] छाछ।

बरसते मेघ फलते हि बिरखा । कोन काम आपनी उन्होति राखा ॥३॥
काहे चंदा सूरज खावे फेरा । खिन एक बैठत पावत घेरा ॥४॥
काहे परिस कंचन करे धातु । नहि मोल लूटत पावत घातु ॥५॥
कहे तुका उपकारहि काज । सब कर रहिया रघुराज ॥६॥

(३)

बार-बार काहे मरत अभागी । बहुरि मरन से क्या तोरे भागी ॥१॥
एहि तन कर ते क्या ना होय । भजन भगति करे बैकुंठ जाय ॥२॥
राम नाम मोल नहिं बेचे कवरी । वोहि सब माया छुरावत सगरी ॥३॥
कहे तुका मन सुं मिल राखो । राम रस जिव्हा नित चाखो ॥४॥

इन पूर्वोक्त सब उदाहरणों से तुकाराम जी की हिंदी कविता का अनुमान ठकगण भलीभाँति कर सकते हैं। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि काव्य-दृष्टि से ा में देखने योग्य विशेष कुछ नहीं है। इस से केवल इसी का अनुमान हो सकता है सत्रहवीं शताब्दी में महाराष्ट्रीय संत हिंदी को अपनाने लगे थे। यदि यही क्रम चलता ता और दूसरी ही एक भाषा का भारतवर्ष की भाषाओं पर आक्रमण न होता, तो आज दुस्तानी अखिल भारतवर्ष की भाषा हो जाती। पर काल के मन में कुछ और ही था। ा के हेर-फेर से थोड़े दिन अधिक लगे। पर अब सब विज्ञ भारतवासियों ने इस बात को न लिया है कि सारा हिंदुस्तान यदि किसी एक भाषा में अपने विचार प्रकट कर सकता तो केवल हिंदुस्तानी ही इस बात के योग्य है। ईश्वर की कृपा से वे भी दिन अब ल्दी पास आ रहे हैं और जिस माला का यह एक फूल है, वह भी इसी बात का द्योतक । यदि किसी प्रांत के लोग अपने-अपने प्रांतीय विद्वान्, शूर, संत पुरुषों का परिचय रत भर में कराना चाहें, तो केवल इस हिंदुस्तानी भाषा के द्वारा ही यह बात संभाव्य है, न्यथा नहीं।

---

## हिंदुस्तानी एकेडेमी द्वारा प्रकाशित ग्रंथ

# हिंदुस्तानी एकेडेमी द्वारा प्रकाशित ग्रंथ

**घाघ और भड्डरी**—संपादक, पंडित रामनरेश त्रिपाठी। मूल्य ३)

**वेलि क्रिसन रुकमणी री**—संपादक, ठाकुर रामसिंह, एम्० ए० और श्रीयुत सूर्यकरण पारीक, एम्० ए०। मूल्य ६)

**चंद्रगुप्त विक्रमादित्य**—लेखक, श्रीयुत गंगाप्रसाद मेहता, एम्० ए०। सचित्र। मूल्य ३)

**भोजराज**—लेखक, श्रीयुत विश्वेश्वरनाथ रेउ। मूल्य ३।।) सजिल्द, ३) बिना जिल्द।

**हिंदी उर्दू या हिंदुस्तानी**—लेखक, श्रीयुत पंडित पद्मसिंह शर्मा। मूल्य सजिल्द १।।), बिना जिल्द १)

**नातन**—लेसिंग के जर्मन नाटक का अनुवाद। अनुवादक—मिर्ज़ा अबुलफ़ज़ल। मूल्ल १।)

**हिंदी भाषा का इतिहास**—लेखक, श्रीयुत धीरेंद्र वर्मा, एम्० ए०। मूल्य सजिल्द ४), बिना जिल्द ३।।)

**औद्योगिक तथा व्यापारिक भूगोल**—लेखक, श्रीयुत शंकरसहाय सक्सेना। मूल्य सजिल्द ५।।), बिना जिल्द ५)

**ग्रामीय अर्थशास्त्र**—लेखक, श्रीयुत ब्रजगोपाल भटनागर, एम्० ए०। मूल्य ४।।) सजिल्द; ४) बिना जिल्द।

**भारतीय इतिहास की रूपरेखा ( २ भाग )**—लेखक, श्रीयुत जयचंद्र विद्यालंकार। मूल्य प्रत्येक भाग का सजिल्द ५।।), बिना जिल्द ५)

**भारतीय चित्रकला**—लेखक, श्रीयुत एन्० सी० मेहता, आई० सी० एस्०। सचित्र। मूल्य बिना जिल्द ६), सजिल्द ६।।)

**विद्यापति ठाकुर**—लेखक, डाक्टर उमेश मिश्र, एम्० ए०, डी० लिट्० मूल्य १।)